رَسُولَ آللهِ ﷺ قَالَ: (الْعَجْمَاءُ جُبَارٌ، وَالْبِئْرُ جُبَارٌ، وَالْمَعْدِنُ جُبَارٌ، وَفِي الرِّكَازِ الْخُمُسُ). [رواه البخاري: ١٤٩٩]

कि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने फरमाया, जानवर का जख्म माफ है, क्योंकि कुऐ में गिर कर मर जाने पर कोई मुआवजा नहीं और मादिन (कान) का भी यही हुक्म है, अलबत्ता दफीना मिलने पर पांचवा हिस्सा वाजिब है।

फायदे : इमाम बुखारी का ख्याल यह है कि मादिन (कान) पर मदफुन खजाने के अहकाम नहीं हैं, क्योंकि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने कान के बाद मदफुन माल का हुक्म अलग बयान किया है। (औनुलबारी, 2/492)

٤٨ - باب: قَوْلُ اللهِ تَعَالَى: ﴿وَالْعَامِلِينَ عَلَيْهَا﴾ وَمُحَاسَبَةِ الْمُصَدِّقِينَ مَعَ الإِمَامِ

बाब 48 : अल्लाह तआला का इरशाद: तहसीलदारों को भी ज़कात से हिस्सा दिया जाये और हाकिम को उनका हिसाब-किताब रखना चाहिए।

٧٦٤ : عَنْ أَبِي حُمَيْدٍ السَّاعِدِيِّ رَضِيَ آللهُ عَنْهُ قَالَ: آسْتَعْمَلَ رَسُولُ آللهِ ﷺ رَجُلًا مِنَ الأَسْدِ عَلَى صَدَقَاتِ بَنِي سُلَيْمٍ، يُدْعَى آبْنَ اللُّتْبِيَّةِ، فَلَمَّا جَاءَ حَاسَبَهُ. [رواه البخاري: ١٥٠٠]

764 : अबू हुमैद साइदी रजि. से रिवायत है कि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने कबीला सुलैम की ज़कात वसूल करने के लिए कबीला असद के एक आदमी को मुकर्रर फरमाया, जिसे इब्ने लुतबय्या कहा जाता था, जब वह आया तो आपने उससे हिसाब लिया।

फायदे : इससे मालूम हुवा कि ज़कात की वसूली के लिए तहसीलदार मुकर्रर किये जा सकते हैं और उन्हें तयशुदा मुआवजा देने में भी कोई हर्ज नहीं है और उनका हिसाब लेने में भी कोई बुराई नहीं,

क्योंकि ऐसा करने से वह ख्यानत से बचे रहेंगे।
(औनुलबारी, 2/494)

**बाब 49 : हाकिमे वक़्त का ज़कात के ऊंटों को खुद अपने हाथ से दाग देना।**

٤٩ - باب: وَسْمُ الإمام إِبِلَ الصَّدَقَةِ بِيَدِهِ

765 : अनस रजि. से रिवायत है, उन्होंने फरमाया कि मैं एक सुबह अबू तल्हा रजि. के बेटे अब्दुल्ला रजि. को लेकर रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के पास गया ताकि आप कुछ चबाकर उसके मुंह में डाल दें तो मैंने आपको इस हाल में पाया कि आपके हाथ में एक दाग देने वाला आला था, आप उससे ज़कात के ऊंटों को दाग रहे थे।

٧٦٥ : عَنْ أَنَسٍ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ قَالَ: غَدَوْتُ إِلَى رَسُولِ ٱللهِ ﷺ بِعَبْدِ ٱللهِ بْنِ أَبِي طَلْحَةَ لِيُحَنِّكَهُ، فَوَافَيْتُهُ فِي يَدِهِ الْمِيسَمُ، يَسِمُ إِبِلَ الصَّدَقَةِ. [رواه البخاري: ١٥٠٢]

फायदे : मालूम हुवा कि जानवर को किसी जरूरत के पेशे नजर दाग देना दुरूस्त है, यह एक इस्तशनाई सूरत है, क्योंकि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने बिलावजह हैवान को तकलीफ देने से मना फरमाया है। (औनुलबारी, 2/485)



# किताबो सदक़तिल फ़ित्र

## सदक़ा फ़ित्र के बयान में

सदकतुल फ़ित्र हिजरत के दूसरे साल रमजान मुबारक में ईदुलफ़ित्र से दो दिन पहले फर्ज हुआ। (औनुलबारी, 2/892)

### बाब 1 : सदक-ए-फ़ित्र की फरजियत।

١ - باب: فَرْضُ صَدَقَةِ الفِطْرِ

**766 :** इब्ने उमर रजि. से रिवायत है, उन्होंने फरमाया कि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने हर मुसलमान मर्द औरत छोटे-बड़े, आजाद और गुलाम पर सदका फ़ित्र एक साअ खुजूर या जौं से फर्ज किया है और नमाज़ को जाने से पहले इसकी अदायगी का हुक्म दिया है।

٧٦٦ : عَنِ ابْنِ عُمَرَ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُمَا قَالَ: فَرَضَ رَسُولُ ٱللهِ ﷺ زَكَاةَ الفِطْرِ، صَاعًا مِنْ تَمْرٍ أَوْ صَاعًا مِنْ شَعِيرٍ، عَلَى العَبْدِ وَالحُرِّ، وَٱلذَّكَرِ وَالأُنْثَى، وَالصَّغِيرِ وَالكَبِيرِ، مِنَ المُسْلِمِينَ، وَأَمَرَ بِهَا أَنْ تُؤَدَّى قَبْلَ خُرُوجِ النَّاسِ إِلَى الصَّلاةِ. [رواه البخاري: ١٥٠٣]

---

फायदे : सदका फ़ित्र एक साअ है जिसके वजन में अलग अलग अजनास के लिहाज से कमी बैशी हो सकती है। बेहतर है कि सदका फ़ित्र की अदायगी के लिए मद या साअ का इस्तेमाल किया जाये, वैसे रायेजुलवक्त वजन दो किलो सौ ग्राम है। नीज इसकी कीमत अदा करना रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम से साबित नहीं है।

---

### बाब 2 : ईद से पहले सदका फ़ित्र की अदायगी का बयान।

٢ - باب: الصَّدَقَةُ قَبْلَ العِيدِ

767 : अबू सईद खुदरी रजि. से रिवायत है, उन्होंने फरमाया कि हम रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के ज़माने में ईदुलफ़ित्र के दिन अपने खाने में से एक साअ अदा किया करते थे, उन दिनों हमारी खुराक जौं, किशमिश, पनीर और खुजूरें थी।

٧٦٧ : عَنْ أَبِي سَعِيدٍ الخُدْرِيِّ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ قَالَ: كُنَّا نُخْرِجُ فِي عَهْدِ رَسُولِ ٱللهِ ﷺ يَوْمَ الفِطْرِ صَاعًا مِنْ طَعَامٍ. وَكَانَ طَعَامَنَا الشَّعِيرُ وَالزَّبِيبُ، وَالأَقِطُ وَالتَّمْرُ. [رواه البخاري: ١٥١٠]

फायदे : सदका फ़ित्र एक साअ ही अदा करना चाहिए, अलबत्ता गरीब के लिए आधा साअ अदा करने की गुंजाईश है, ऐसा करना सही अहादीस से साबित है। नीज ईदुलफ़ित्र की नमाज़ से पहले इसकी अदायगी जरूरी है, अगरचे तकसीम बाद में कर दिया जाये।

बाब 3 : सदका फ़ित्र हर आजाद या गुलाम पर वाजिब है।

٣ - باب: صَدَقَةُ الفِطْرِ عَلَى الحُرِّ وَالمَمْلُوكِ

768 : इब्ने उमर रजि. से रिवायत है, उन्होंने फरमाया कि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने हर छोटे बड़े, आजाद और गुलाम पर सदका फ़ित्र एक साअ खुजूर या एक साअ जौं फर्ज किया है।

٧٦٨ : عَنِ ابْنِ عُمَرَ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُما قَالَ: فَرَضَ رَسُولُ ٱللهِ ﷺ صَدَقَةَ الفِطْرِ، صَاعًا مِنْ شَعِيرٍ أَوْ صَاعًا مِنْ تَمْرٍ، عَلَى الصَّغِيرِ وَالْكَبِيرِ، والحُرِّ وَالمَمْلُوكِ. [رواه البخاري: ١٥١٢]

फायदे : सदका फ़ित्र उस जिन्स से अदा किया जाये जो साल के अकसर हिस्से में बतौर खुराक इस्तेमाल होती है, उस जिन्स से बेहतर भी बतौरे फ़ित्रा दी जा सकती है। अलबत्ता इससे कमतर को बतौर फ़ित्रा देना ठीक नही। (औनुलबारी, 2/503)

